सो मुहरी बाँधों ज्या कुमरि के सो बैरीन घर है गौ काज।
रोसमन्त है गयौ मान नें बादर फारे
सखियाँ देति बिरहैन
मोसों राजा कैसें जीवैगौ बैरीन घर कर दौ काजु
भामरि दीनी गेरि खुसी भयौ उम्मरू राजा
बेटी चहियत नाँइ
बेटी ऐ तुम अपने घर राखौ अपने लाला कौ करि लुंग्गो ब्याह
हाथ जोरि मान भयौ ठाड़ौ
तुम बेटी लै जाउ दमाद हमारौ दिवला ई लागै
तीज सनूने की तौ कहा चलो मेरें नित आऔ नित जाउ
बेटी तौ मेरी बहुत ऐ प्यारी, दमाद के लुंगो आदर भाव
१–पै फाटी भिअरौ भयौ, भयौ ऐ सकारौ हाँ
रानी बाछलि तपति रसोई हे हाँ
जा मेरी बाँदी जा मेरी बाँदी राजै बोलिला
अरे सिरकार क मेरी हाँ
बिरम लकुट लई हात में राजा ऐ बोलन जाइ
सार खिलंते सारिया राजा तोइ कैसी सार सुहाइ
महल बुलाए डोला पदमिनी राजाजी चलौ राउजी हमारे साथ
सार बढ़ाइ लई, तै करी, फाँसे धरतु सम्हारि
गल माला रुद्राछजी राजा मुख ते रामु जपाइ
आमत देखे बालमा, रानी पलिका देति नबाइ
राजा कूँ तौ पलिका नबायौ
ढिंग बैठि गई मूढ़ा डारि।
मोरछलीन कौ बीजना, रानी राजा की ढोरति ब्यारि।
ठंडे पानी गरमु धरावै जल सियरे लैंति समोइ।
चंदन चौकी डारि कें रानी राजा ऐ उभटि न्हवावै।
पीताम्बर करी धोवती राजा सूरज ध्यान लगावैं।
हुलसे पै चंदनु विस्यौ राजा नरसींगी खौरि चढ़ावै।
सवा पहर सुमिरन करयौ राजा जौजूँ डेढ़ पहर दिन आवै।
न्हायौ धोयौ सापरे राजा झुकि चौका में आये

काए के थार में भोजन परोसे रानी काए कटोरा में दूध
सोने के थार में भोजन परोसे राजा चाँदी कटोरा दूध
पहलौ गिरास धरती धरयौ राजा, दूजौ गाइ गिरासु
तीजौ कौर मुख में दीयौ राजा जाके गिरी नैन ते धार ऐ
जौरें ठाड़ी गौरै गंगा भमानी पूछै राजा से बात ऐ
कै बलमा मेरे भोजन बिगरे खाली परी ऐ सिकार ऐ
कै काऊ बैरी ने बोल बोले राजा, कै काऊ नें आइ दाबी सीम।
कै तेरौ घोड़ा हस्यौ कै रन लौटी तरवारि
नाँ चातुरि तेरे भोजन बिगरे ना खाली परीऐ सिकार
नाँ काऊ नें बोल बोले रानी नाँ काऊ नें दाबी सीम ऐ।
ना चातुरि मेरौ घोड़ा हस्यौ ना लौटी तरवारि।
अन्न बिहूना जग बग सूना, बस्तर सूनी काया
कंठ राग बिन कविता सूनों, बेटा बिन सूनी माया।

( हे रानी यह लाख खाक है )

[ तौपन पै तोरा, वह के गीत, मंगलचार कौन के गवि रहे ऐं।
आपकी बस्ती में एक साहूकार ऐ श्रीमहाराज उसके नाती पैदा
भयौ ऐ।

हुब्ब के गीत उसके गबि रहे हैं। रानी धन्नि हमारी परालबदि
तादिना ब्याहि के लाएँ ऐसी मौज कबऊ न भयौ। ]

नींव दैकें जनमु जाहरपीर कौ होइ
पन सारदा सुनै बोलौ बागर के बीर की मदद।

२—काऊ के पुन्न परताप ते सभा जुरी आय
आपु नई उटि जाइयै गाय बजाय रिझाय
खरिया ओढ़ बुलाए राजानें गोला कौ दह्यौ लगाय
साड़ीमान बुलाए राजानें कासी कूँ दए खँदाय
कासी सहर ते बिरमा बुलाइ लए कथा दईं बैठाय
देस देस के पंडित आये कथा रहे बे बाँचि।
बिरमा बाँचें बेद कूँ राजा ऐ गाइ सुनामें
एकु बिरामनु न्यों उठि बोल्यौ सुनि राजा मेरी बात ऐ।

बेटा की तौ कहा चली राजा करमन में तौ बेटी नाँएँ ।
इतनी बात सुनी रानें मारयौ गादी ते हातु ऐ ;
जमदर* काढ़ि म्यान ते लीयौ हियरा कूँ लायौ राजा हाथु ऐ ।
काए कूँ जननी तैं मैं जन्यौ विसु दै डारयौ न मारि ।
क बिरामनु न्यों उठि बोल्यौ सुनि राजा मेरी बात ऐ ।

[ वार्त्ता ]—

काऊ के पुन्न परताप ते सभा जुरी आय
आपु नईं उठि जाइऐ गाय बजाय रिझाय
खरिया ओढ़ बुलाए राजा नें गोला कौ दह्यौ लगायौ ।
खोदत खोदत गए पातालै जाकौ अमिरत पानी पायौ ।
बेलदार राजा नें बुलवाए बागन की रौस डराईं
धुर काबुल ते पौधि मँगाई, धरवायौ लखैरा बागु
बाग बीच एक बारहद्वारी, फूला माली कीयौ रखवारौ
गरमी की मेवा फालसे लगाए राजा जाड़ेन की मेवा दाख ऐ ।
आमरे आमनि जामिन जम्हीरी फरौसौ कलन्दरौ गहर सूँ गँभीरी
सैतूत ताला किलौंदे नबरनी आलसे फालसे बहुत जामें खिरनी
नए नारियल दाख कारी विरोंजी कंजा जुरौठा कैतोर पान तौ
लगत बहुत मीठा ।

लगति बेरि मीठी नौज गोजा
सेंजनौ कचनार सीसों नबोजा
रही बाँस महकाय चन्दन चमेली
सुतगुरू गुलीन गुलीन मुलंगा
नोरंग चमेली खूब रंगा
कमल लैन रही दोना जु मरुऔ मिर्च लाल खंडी
खैरा जु धौपरी गुलकंज तोरा
सूरज मुखी फिरति नारि मोरा
लोंग रे इल्याची की सदे क्यारी
झुके मन्द चरें जाय बारी
कीकड़ि करीला छए बाँस गूबर

*तलवार

रेमजा छोंकरा धौन धौरी
हींसिया पीलुआ फेरि मौरी
हींसिया हँसड़ा बारि के बीस गाँसा
परी पापरी संगर सिहोरे हवासिनि हवासिन इतेक रूख जोरे
अरलू पसेंदू कदम कुण्ड बिराजें
माधुरी लतान न्याँ सबन में बिराजें
न्यां साल तेंदू
नपट नाग दौनी
कामिन्न धामिन्न सोंदी
रोसन बबूरा सदाराम सरहे
हसायन बकायन बड़ी बेलि पाई
धरि बेलि गुलम धरि जोरि महुआ रायन लभेड़ो गोंदी न गऽआ
जांकुमर आड़ काड़ू करोंदा न करेरे
खट्टा जु मिट्टा निबुआ चनेरे
देखे बदाम देखे जो अँगूरा
कोकरि कड़ीला छए बाँस बारी
केतकी न केला केवड़ौ न बौला
कैतन के पेड़ लगे जां बासी न छौकरा
खन्नारि के पेड़ देखे बहुत ई मलूम जायें बामनी के पेड़ बहुत ई बौला
रामन जमामन बर के पौधा
रमासिनि आई याँ, सीलताई पाई
बड़े बड़े पेड़ न्याँ पीपर के भाई ।
नीब की निबोरी लगीं, अम्मार तीन के फूल झरे
बनकाट की लकड़ी रौंस पै ठाड़ी ऐ
फेरि आए फुलवारी की बहाल तौ देखि रहे
मरुए की छबि न्यारी गोल के नीचे ढारी ऐ
मोरछलीन के पेड़ राजा नें फुलवारी के बीच धरे
गुमती दुरंता की भारी ऐ ।
ऐकु पेड़ पसेंदू कौ आयौ छवि जाकी न्यारी
उखारि भाइ जाइ, बेला कौ तमासौ एक फुलवारी न्यारी ऐ ।

दोसो सत्तर

फूलन के हजार देखे फुलवारी एक
हजारा गेंदा की भारी ऐ।
खसखोई तौ आमति न्यारी न्यारी
झूटी साखि बमूर नें डारी ऐ।
भौतु तौ सुहामतौ फूल एकु देख्यौ
गोरख मुण्डी एक खेतन में न्यारी ऐ।
अ८ जारे माली के एक गोरख मुण्डी न लाए
सेंति मेंति की एक किसानू फुलवारी ऐ

[वार्त्ता]

बांस की डाली केश के पत्ता फूल लए फल चारि
लै डाली म्वाते चल्यौ राजा की कचहरी आया।
डाली धरी उतारि माली नें नबि नबि कें मुजरा कया
मैं तोइ पूँछूँ हीरामनि माली मेवा कहाँते लाया
जो राजा तुमनें बाग लगायौ मेवा राम बाग ते लाया
खुसी भयौ रे देसापति राजा माली कूँ देंतु इनामु ऐ।
चढ़नों तौ जानें घोड़ा दियौ, उड़नों दियौ बाजु ऐ।

[वार्त्ता]

जादिन बागु ब्याहिबे कूँ आमें तेरी राजी करि आमें
फूला माली बिदा करि दीयौ फुलवारी डाली पै आई राजा की आँखें।
फिरि राजा नें माली बुलवायौ बेटा बासी मेवा लायौ।
अरे राजा परि सिंगमरमर की बनी कचहरी पानों से बँगला छाया
परि लगी भमैक मेवा कुम्हलानी मैं फूल कालि के लाया।
धनि धनि रे माली के बेटा तैनें राख्यौ सभा में मानु ऐं।
ल डाली म्वांते चल्यौ आया बाग के बीच ऐ।

[वार्त्ता]

लै डाली मालिनि चली रानी के रावर आई
परि डाली धरी उतारि मालिनि नें मुरि मुरि पैरों लागी
मैं तोइ पूछूँ घर की मालिनि जा डाली में कहा लाई

तुमनें रानी बागु लगायौ मेवा राम बाग ते लाई
खुसी भई देसापति रानी मालिनि कूँ देति इनामु ऐ
परि दखिन का चीर, मुल्तान को आँगी मालिनि कूँ देति गहाइ ऐ
परि मुहर रुप्यों से भरी छबरिया मालिनि बिदा हो आई
परि जा दिन बाग ब्याहिबे आमें तेरी राजी करि आमें
परि सांझ भई दिन गयौ मुदन कूँ राजा रावलि आयौ
लै मेवा आगें धरी जाइ खाइ लेउ राजकुमार ऐ।
परि खाइ लेउ पीलेउ विलसि लेउ राजा करिलेउ जिअ की सार ऐ।
करद निकारी फौलाद की फल पै धरतु जमाइ ऐ।
राजा नें तौ करद जमाई रानी नें पकरयौ हातु ऐ।
परि क्वारे बाग की मेवा न खांगे ब्याहु करें जब खाएं।
होते में खायौ नांइ राजा पहरयौ नांय जुल्हालु ऐ।
मरघट दिंगे बोलना सूम उतारयौ आइ ऐ।
माया दीनी सूम कूँ ना बिलसै ना खाइ ऐ।
अरे राजा सरग हमारौ झौंपड़ा न्यां तौ आधापार ऐ।
जैसें बद्धा दांइ कौ दियौ मुछीका जाइ ऐ।
कल्हि करै सो अब करि राजा कालि करै सो हाल।
अरे कल्हि तौ ऐसी आवै दोऊन कौ है जाइ कालु ऐ।
बोलौ बागर के पीर की मदद

३—राति जगावै जोरै चिगारी
जनम सुनै वाकौ धरि कें कान
रिद्ध सिद्ध देता बहुतेरी कभी न आवै बिसकें हानि
गोर्धन के माली नें धायौ गुरुका बचन हुआ परमान
हीरालाल बनियानें धायौ बुसने जाना निज कर राम
अपनोंई घोड़ा हे अरे सजवाइ लै
मारू देस के हीरा हाँ उम्मर कौ हाथी सजवाइ
रानी कौ डोला सजवाइ, जाते बाईस लागेरे कहार
पाछेंते जाकी बाँदीऊ जाइ
दगरे छगरे जाकी फौज हकिंगी, जाकौ लसकरु भूमतु जाय
अरे बागन में राजा पहुँच्यौ जाय

बागन में जै जैई जै जै होय
राजा नें तम्बू दिए तौ ढरकाय
जाकी कढ़ि गईं पक्की मेख
राजा की खिंचि गईं रेसम डोरि
अरे जाते जरदी लागीं लाल. कनात
राजानें भट्टी दईं खुदवाइ
जानें खाँड़ दई गरवाइ
जानें नेगी लीए बुलवाइ
हरी हरी गिलम बिछी दरियाईं, मुरवन जूं ठसकत पाँय।
सोभा पातुरि राजानें बुलवाई, ठनवायौ बागन में नाँचु
छोटे छोटे छोरा नाचें ब्रजवासीन के चुटकीन में उड़ाइ रहे तान ऐ
डोला में ते रानी बोलीं करि लीजौ बाग कौ ब्याहु ऐ
काए काए में राजा मेरौ सींग रे मढ़ावै
काए में खुरी मढ़वावै।
सोने में राजा मेरौ सींग रे मढ़ावै
रूपे में खुरी रे मढ़ावै
अगिनि कुण्ड राजा नें खुदवायौ हुतिबे कूँ नागर पान ऐ।
हुती ऐ लोंग समद चन्दन की और नागर पान ऐ।
सुरगायन के बीच्र सगाए राजा न्योंई देंतुऐ ढरकाइ ऐ।
एक फार तौ पाताल जायगी बासुकि देवता सगन है जाय
धनि धनि रे देवराय से राजा तेरें होंइ बेटन औतार ऐ।
एक फार तौ आगासै जाइगी इन्दुर देवता मगन है जाइ ऐ।
बेटीन की तौ कहा चली राजा लाल तौ रोजु ई हुंगे।
अरे राजा काए काए की तौ भामरि लेगौ
काए की परिकम्मा देगौ
काए की परिकम्मा देगौ
गोला ते तौ भामरि लेगौ तुलसी की परिकम्मा देगा।
परि बागु ब्याहु ठाड़ौ भयौ राजा बिराम्मन कूँ देंतु इनामु ऐ।
परि बिराम्मन कूँ तौ गैया दीनीं, भाटन कड़े पहिराये।
डोमन कूँ तौ चीरा दीने मीरासीन गाम इनाम ऐ।

इक तखता में बिरामन जैमें दूजे में भैया बन्द ऐं।
इक तखता में अभ्यागत जैमें चौथे में और भिकरौड़ि ऐ।
परि सबकूँ पाँति जुगति ते परसौ मति करौ पाँति में दुभाँति ऐ।
एकु एक रुपया एकु एकु लड्डुआ विरफन कूँ दैतु गहाइ ऐ।
हुकमु करै तौ गौरे गंगा भमानी करि आऊँ बाग की सैर ऐ।
एकु बिराम्मनु न्यों उठि बोल्यौ मति जइयौ बाग की सैल ऐ।
चारि घरी तोपै मूल कौ निछुत्तर मति जइयौ बाग की सैल ऐ।
तुम तौ राजा नित नित आऔ कब आवै राजकुमारि ऐ।
अस्त्री पुरुष कौ संगु मिल्याँ ऐ जुरि मिलि कैं करि लेंइ सैल ऐ।
कौन के हाथ गडुरुआ सो है कौन के कुस को डार ऐ।
रानी के हाथ गडुरुआ सोहै राजा के कुस की डार ऐ
परि दिवराइ राजा हरु हांकैगौ भोरी बांधति राजकुमारि ऐ
परि मुहरन के तौ कूँड़ लगावै मोतीन के जइया चारि ऐ
परि बिराम्मन कौ कहनां नांइ मान्यौ फुकि आयौ बाग के बीच ऐ।
आगें आगें देखै तमासौ पाछें ते पतझरु होइ ऐ।
बोलौ बागर के पीर की मदद

४—नाम की खातरि रानी ब्याही साहिब नें राखी बाँझि ऐ।
परि नाम की खातरि बागु लगायौ मेरौ सूख्यौ लाखा बागु ऐ।
परि तेगा काढ़ि म्यान ते लीयौ हियरा कूँ लायौ हातु ऐ।
जौरें ठाड़ी गौरे गंगा भवानी राजा कौ पकरति हातु ऐ।
काए कूँ जननी तें मैं जन्यौ बिसु दै डारयौ न मारि
नाम की खातरि मैंनें रानी ब्याही करता नें राखि दई बाँझि ऐ।
नाम की खातरि मैंनें बागु लगायौ, मेरौ सोऊ सूख्यौ बागु ऐ।
'पहलें बलमा मोइ माड़ारौ फिरि करियों अपघातु ऐ।
'तोइ ना मारें, हम ना मरिंगे तजि जाँगे तेरा देसु ऐ।'
परि दै दै पींड़ि जेट में रोबै दै मारै रौसन ते मूँड़ु ऐ।
मेरौ सूख्यौ ऐ नौलखा बागु राम तैंनें कछु न करी
अरे दोना सूख्यौ मरुआ सूख्यौ रायबेल चम्मेली
सबरे पेड़ नारियल सूखे सूखि गई ऐ बनराय
सूखी तौ चंपे की डरी। मेरौ०

अरे परि तिरिया नें मति हरी राजा की साढ़ू के बंगला आयौ
परि आमतु देख्यौ देसापति राजा फाँटिकु दयौ लगाय ऐ
परि मेरी कचहरी मति आवै राजा सौने के खम्भ दहलाइ।
खम्भु गिरै छज्जौ गिरै रुंदि मरै कचैरी कौ लोगु ऐ।
पहलौ दोसु तोइ बो लग्यौ पति भरता रहि गई बाँझ ऐ।
अरे साढ़ू मति बोली मारै। लाला बोली मति मारै
बिन दिन कूँ भूलि गयौ ऐ
रौतिक ते भाज्यौ आयौ।
अरे पामन में पन्हई नाईं
तेरे सिर पै पगड़ी नाईं।
अरे चढ़िबे कूँ घोड़ा नाँओ
चढ़िबे कूँ घोड़ा दीयौ
अरे तोइ आधौ राजु दीयौ
अरे रहने कूँ महल दीने
अरे बरबरि कौ भैया कीयौ
अरे साढ़ू मति बोली मारै।
अरे बखतर कूँ फोरि गई ऐ
अरे पिंजर कूँ तोरि गई ऐ
अरे गोली कौ घाव भला ऐ
अरे बोली ते ससकतु रहँता
अरे गोली ते ठौर रहँता। रे गो०
साढ़ू मति बोली मारै
साढ़ू मारै बालना भर करेजा साल ऐ
परि उलटी घोड़ी फेरिकें राजा आया महल के बीच ऐ
घोड़ी पै ते न्यों गिरै राजा गिरह कबूतर खाय
घोड़ी पै ते न्यों गिरयौ रानी नें पकरयौ हातु ऐ।
रानी नें तौ राजा पकरयौ लै गयी महलन के बीच ऐ।
अरी हम तौ चले बनवास कूँ रानी तू जानै तेरौ कामु ऐ।
बोलौ बाँगर के बीर की मदद।

५—बाछलि कौ पूत बाजन कूँ भूत, परचे की खातरि धाया ई ऐ

अजी हिन्दू-मुसलमान दोनों दीन धामें बादशाह नहीं जायाई ऐ
गुसा भया बागर कौई राना, जब घोड़ा सजबाया ई ऐ
घोड़ा मारि गयौ डिल्ली कूँ बास्याइ जाइ जगाया ई ऐ
अजी लाल पलक में सोवै बास्याइ पलके ते औंधा मारा ई ऐ।
अजी दौरी आई बास्याइ तेरी अम्मा कौनें मरद सताया ई ऐ।
पाँच मौर और एक नारियल पीरजी कौ पंजौ उठाया ई ऐ।
जब मेरौ मालिकु मह र करै, सब कुनबा जारति आया ई जी।
महलन में राजा देवराय निरपु दुख्याइ।
भली सी रानी किसिमिति में ई फलु नाँइ।
जोगी जती सेए मैंने इनपै मैंने डारयौ सुवाल
रानी! और संकलपी गाय, रानी किसमित में तौ फलु नाँइ।
अरे भली सी रानी०

रानी माल परगनों बहुत ऐ बैठी भूँजौ राजु
'राजा माइ बिना कैसौ मायकौ, पिय बिन कैसौ सिंगार
धन बिनु नाँइ धनेसुरी राजा ऋतु बिन नाँइ मल्हार
महलन में रानी न्यों रही ऐ समझाय।
अरे संग सहेली बोलिकें करि आमें गाइ बजाइ
पिया पनारे पौरि जूँ धनि ठाड़ी पकरि किवार ऐ!
अरे बाँह छुड़ाए जाँतु हौ निबल जानि कें मोय ऐ।
परि हिरदे में ते जाइगौ राजा मरद बदुंगी तोय ऐ
जौ तेरी मनसा जोग पै काए कूँ कीयौ ब्याहु ऐ।
परि नौसै घोड़ी लै चढ़यौ बाबुलजी की पौरि ऐ।
बनजारे की आगि ज्यों गयौ सिलगती छोड़ि।
अरे राजा जौ तेरी मनसा जोग पै तपौ हमारे द्वार ऐ
मढ़ी छबाइ दऊँ काँच की मढ़वाइ दऊँ हीरा लाल ऐ
परि गंगा मँगाऊँ हरद्वार की नित उठि करौ असनान ऐ
भूखे तौ भोजन करूँ हारें दाबूँ पाँइ ऐ
ब्यों जोगुना बनै रानी न्यों बनिबे कौ नांइ ऐ।
परि ऐसें जोग ना बनै रहै भोग का भोग ऐ।
'अरे राजा साधू जन थमते भले जौ मति के पूरे होंइ।

अरे राजा बंदा पानी निरमला जो जल गहरा होइ
साधू जन थमते भले मति के पूरे होंइ
'अरी रानी बंदा पानी गादला बहता निरमल होइ
साधू जन रमते भले जाते दागु न लागै कोइ
अरे राजा गलखासा जामा बोरि कें किया भगंभर भेस ऐ।
अरे जानें किया भगम्भर बाना अरे रानी नांदन में गेरू घुरवावै
अरे अपनी चादरि मगवाई
जानें चिट्टी चादरि बोरी
रानी माला हात गही ऐ

तुलसी की माला हाथ बिराजै गोरख कूँ रही मनाइ ऐ
अजी जौजूँ बलमा दीसते धन ठाड़ी पकरि किवार ऐ
जब बलमा दीसै नईं जे उलटी खाति पछार ऐ
अरे चौपड़िया के नीबरा तोइ डारूँ कटवाय ऐ
परि तो तर बलमा पौढ़ते मैं मिलती सौ सौ बार ऐ
राजा की लीली झुलमें थान पै पिंजरा में गंगारामु ऐ
राजा नें अँगला बँगला बैठक छोड़ी और गेंदा फुलवारि ऐ
समझावें नगर के लोग मात मेरी काए कूँ रोवै
थोरे से जीतब के काजें चों नैनन कूँ खोवै
अरे टाप बे धरती ते मारें
दै दै मुँह में सूँड़ि पौरि पै हाथी चिंघारें
अरी मात तोइ जबर चोट लागी
तेरौ राजा जोगी भयौ करी जानें बनोबास त्यारी।
आगें आगे दिवराय राजा पीछें राजकुमारि ऐ
एक बन नाख्यौ, दूसरौ, तीजे बन है गई साँझ ऐ।
फिरि पाछे कूँ देखतु ऐ राजा जि आमति राजकुमारि ऐ
'गाम-गैल दीखति नाँइ राजा कहाँ करें गुजरान ऐ
'गाम-गैल दीसति नांइ रानी यहीं करें गुजरान ऐ
पात बिछाऔ बनफल खाऔ रानी पातन में गुजरान ऐ
'कहाँ रहे सौर निहालिया कहाँ रहे राते पलँग
कहाँ रहे राजा मूँढ़ा बैठना, कहाँ रहीं राजकुमारि ऐ।

'घर रहे सौरि निहालिया रानी घर रहे राते पलँगि ऐ।
घर रहे मूढ़ा बैठने रानी घर रही राजकुमारि ऐ।
हाँ लकड़ी कंडी जोरि कै राजा मेरे बैठी आँच बराइ ऐ।
'अरी सोइजा राजकुमारि अरे तेरौ पहरौ दुंगो।
'अजो मैं ना सोऊँ महाराज पत्यारौ तिहारौ नाँए
जब सोंउंगी महाराज डुपट्टा के छोर तौ गहाइ दै
हाथ की उँगरिया मेरे मुँह में लगाइ दै
घौंटू ऐ सिरहाने लगाइ दै
सोइ गई राजकुमारि विपति की मारी
जि काए कूं गैल चली ऐ
जाकै पांच-चारि कांटे लागे
पामन में ठोपर लागीं
मेरे राजा जी कौ हंसु उड़यौ ऐ
जे सहर दलेले में आयौ
ख़ासे के घोड़ा जाके फाके में बँधे ऐं
मकुना हाथी जाकौ न्यौंई घूमतु ऐ
नंगर की प्रजा जाकी रोवै
ऐसौ राजा फेरि न मिलैगो
अजी कौन के हाथी कौन के घोड़ा अपनी जानि मर्दौं फाके में परी ऐ
अरे भोर भयौ ऐ परभात, रानी बाछिल जागै।
बोलौ बागर के पीर की मदद

६—देवी सोइ गई भमन में नौरंग पलँग नवाइ
अरी नौरंग पलँग नवाइ
आंइत पांइत गेंदुआ ठाड़ौ बालम ढोरै ब्यारि ऐ।
धूर उड़ी ब्रजराज की अजो जिन गलियन की धूरि ऐ
अजी जिन गलियन की धूरि अँग लागी लिपिटी नहीं,
जम भाजे जांत ऐं दूर ऐ।

*[वार्ता]*

अरे चलि मेरे बेटा डिगरि चलौ हतिनापुर मनुआ ढारया।

कै तौरे गुरु गंगाजी नहवाइ दै नातौ छोड़्यौ जोगुऐ
तोपै ते गुरु जांउ न्हाँइ लेंउ गोरख सी गंगा
अरे मैं सिलूं कुटम सें जाइ बाजरौ वैलुंगो बंगा
तम्मू मेख उखारि मेसे चेला कसना लियौ बनाइ ऐ
मजल्यौ मजल्यौ जोगी चाल्यौ मजल्यों पै आसन माड़्यौ
आसन माड़ि अगम्मर तान्यौ बाबा बैठ्यौ जल थल पूरि ऐ।
अजमति के गुर तम्मू तनाए अनहद के बाजे नाद ऐ।
बिन खूँटी बिन डोरि मेरे बाबा अधर अगम्मर तान्या
परि सोमत जागे पाँचौ पंडा छटी कसंता माइ ऐ।
'अरी ए कैरी टिड़ोरी कै बंजारो कै कौरों दल आये।
कै सिपाई कै रँगीलौ कै जरजोधन आयौ
अरे बेटा ना सिपाई ना रँगीलो ना जरजोधन आयौ
परि ना टिड़ोरी ना बनजारौ ना कौरों दल आये।
परि कजरी बन का गोरख जोगी परभी न्हाइबे आयौ।
अरी माता जा जोगी से बादु करुंगो मेरी भुमि नादु बजायौ
'परि जोगी जती से बादु न करना रहना दोऊ कर जोरे।
परि घुटी दबाई मुड़िया जोगी जे तौ अपरम्पार ऐ।
जोगी जती से बाद न करना रहना दोऊ कर जोरे।
७—सेर चून दै पाँइ पूजना जे जोगीन का बादु ऐ
कमर मुलक्का गल में सेली। अंग भभूति लगी अलबेली।
नागर पान चबाइ रह्यौ बीरा। सुघड़ नाथ रतनारे नैना।
जाके छोटी छोटी बाबरी। जाके कंवा भोरी फावरी।
पाँइ पदम झलकें आला। जाके गुदी परी बैजंती माला।
पाँइ पद्म्म झलकैं भारी। सदानाथ कौ अज्ञाकारी।
जापै मखमल ऊ की गूदरी। अरे सौने ऊ की मूँदरी
सो हीरा लाल लगे नग साँचे ग्वा गुदरी में
सो कामरि ओढ़ी स्याम कारी जि परभी बूझन जाँतु ऐ।
अरे लै पत्तुर औघरिया चल्यौ
गास नंगुर पूछत फिरयौ
गंगा दगरौ कितसें गयौ

दोसौ उन्हासो

अरे राजन की ड्योढ़ी पै गयौ
राजन कें परदन की रीति
तुम मति घुसौ महलन के बीच
जब जाइ सुरति जोग की आई
हमकूँ परदा कैसौ रे भाई
सत्त नाम लै अलख जगायौ
भिच्छा बारौ जाइ कहूँ न पायौ
तुही तुही करि बोल्यौ बानी
चौंकि परी कोंता पटरानी
मोती मूंगा मुकता लाल
भरि लाई सौने के थार
भरि लाई सौने की थारी । जे आइ भई ड्योढ़ीन पै ठाढ़ी
नेंम धरम कूं कोंता डरी । दै परिकम्मा पांइनु परी
सो भूखे औ तो भोजन जें लेउ, प्यासे औ तो पानी पी लेउ
ए बाबा जी, रहि जायगी नामना तिहारी
सो दैजा जोगेसुर मोइ आसिका ।
अरी माता कांकर पाथर क्या दिखलावै
मोइ परभी बखतु बतावै
ऐसी बात मोइ ना सूझै। परभी जाइ पंडवनु बूझै
अरी कहाँ खेलें तेरे पाँचों बीर । अरजुन, भीमा सहदेव भोम
सौ गचकीली कौ बन्यौ ऐ चौतरा ए बाबा जी
देखि सीतल पेड़ु री मल्हारी
म्वा खेलें पाँचौ पंडवा ।
मातु कमेता भेदु बतायौ । जब औघड़ पंडन ढिंग आयौ ।
भीमसैन भीयो कीयौ । अब सहदेव ने दावु दीयौ
गाड़ि कचैरी पांउ नादु फूंकि दीयौ
'अरे राजा बैठौ न्यावु चुकाबै । इंदुरु बैठौ जलु बरसावै
बैठै जंगल चरनी हिरनी ।
हम जोगी कूं बैठें ना बनें, नबै कंठ पदमिनी फिरती,
सिध गोरख जागै

अरे बेटा उड़ता तीतुर उड़ता बाज । उड़ती जंग हिवाई
हम जोगो से उड़ता ना बनै पाँचौ जमों से टक्कर खाई,
सिध गोरख जागै
अरे हम भी मरसी तुम भी मरसी । मरसी कोट अठासी
बेद पढ़ंते बिरमा मरि गए, जे परी काल की फांसी,
सिध गोरख जागै
'अरे कौन गुरू तू काकौ चेला, कहा तौ तिहारो नामु ऐ
अरे चेला गोरखनाथ कौ औघड़िया मेरौ नांउ ऐ ।
अरे बेटा कजरी बन मेरौ स्थान । गुरू हमारे विद्यामान
हम आए तेरी परभी न्हान
तेरी कबै परैगी परभी पंडा बेद की बताइ ।
'अरे परभी पूजें सेठ साहूकार दुनिया और राजा
भनि भानजी न्योंति जिमावैं, जोबा और तौहरि पहरावैं
जे करैं गऊन के दान सौने में सींग मढ़ावैं ।
सो सिर पै टोपी, गाँड़ि लँगोटी, बूझन आए ए बाबाजी
तुम दान तौ करौगे परसाधारी ।
सो कहा गंगा में तुम जो अबौ
'गरब की बोली जी मति मारौ पंडमा, बचन करौगे यादि ऐ
जा बोलो को म्यानों दुंगो बेटा, असलि गुरु कौ चेला
परि छिमा खाइ औघरिया चाल्यौ आय गुरुन के पास ऐ
जैलै बाबा भोरी पत्तुर नांइ सधै तेरौ जोगु ऐ
परि जोग नांइ जोंहर भयो बाबा बिन छांड़े सँगरासु ऐ
'बेटा कै पंडन्नें मारयौ-छेरयौ कै पंडनु दई गारी
'अरे बाबा ना पंडनुनें मारयौ छेरयौ-ना पंडनु दई गारी
अरे सबद की मार दई पंडन्नें लीया करेजा काढ़ि ऐ ।
बोलौ बागर के पीर की मदद

:—मैं लई स्याम सरनि जमुना की तेरे चरन सिर लाग्या ध्यान
अब जोगी जती सती संन्यासी मगन होते धरि तेरा ध्यान
चारयौ पहर भजनों में रहते प्रात होत गंगा अस्नान
तीनि लोक ते वारी न्यारी मथुरा बेदन गाई ऐ

चौबीस घाट की कहा कहूँ महिमा बिच बिसरांति बनाई ऐ
उज्ज्वलि कुल चौबे गुजराती अपनी देह पुजाई ऐ।
भूतेसुर कुतवाल सहर में केसवदेव ठकुराई ऐ
अलख निरंजन तेरौ जस गामें
मथुरा जी की पदम लटन में बह चली जमुना माई ऐ।
'अरे बेटा कै पंडन कें अगिनि लगाइ दऊँ कै कोढ़ो करि डारों।
'अगिन न दैना, कोढ़ी न करना बड़ा लगै अपराधु ऐ
बड़ी जौम गगा माई की हरि लै गंगा माइ ऐ।
अरे सबरे चेला अरजी करौ लै चीपी झोली में धरौ
धुन पंडवन के सारौ मान, गंगा जी हरौ।
अरे बेटा सब तीरथ हरिलाओ मान पंडन के मारौ जी
लै पत्तुर औघरिया चल्यौ। गाम नंगर पूछतु फिरथौ
गंगा दगरौ कित में गयौ। अजी गाम पछाँईं डूंड़ा पीपरी
बाबाजी म्वा गंगा कौ मारगु बन्यौ
जाकी नजरि परी धारा जी करके पै ठाड़ौ भयौ
अरे हाथ जोरि गंगा खड़ी,
आओ दीनदयाल महरि नाथ ने करी
असलि गुरु के चेला हरि लै मोइ पत्तुर बीच।
अरी हटि हटि गंगा बाबरी। हाथ मेरे फाबरी
जिया जन्तु धन तो में ब्याँइ। कोढ़ी न्हाइ कलंकी न्हाइ
हत्यारो न्हाइ मत्यारौ न्हाइ। अब नाऊ न्याइ नैनियाँ न्हाइ
अरे मेरें हुकमु गुरुन की नाँइ। गंगाजी तोमें बोरूँ न पाँइ
अरी कि माता तेरौ जलपारायन नाँइ। हम तेरे जल में कबऊ न न्हाँइ।
जोगी मिर्त लोक ते छूटी धार। सिवसंकर नें ओढ़यौ भार
श्रीकृस्न के चरन रही। मैं महादेव के सीस रही
मोइ करि सेवा भागीरथु लायौ
अरे कि बाबा चौरे में लाइ डारो। मंजलोक आइ डारी
दुनिया न्हाँति मों में पाप की भरी।
'अरे ज्या पत्तु र में कबऊ न आऊँ बाबा घर घर माँगी भीक ऐ।

**दोसौ बयासी**

झोरी हमारी कामधेनु, संसार हमारी बारी
अरे जल कौ छोइया करै जुबाब। सुनि री गंगा मेरी बात
क्या लगायौ जोगी ते बादु।
तुम ऐसी लहरि बहौ पटरानी
जोगी और जोगी कौ तोमरा काऊ लोक कूँ बहि जाय
बैठि मगरु खार के बीच जाइ कांकरी सौं खाय
'अरी माता आइजा पत्तुर, है जा पवित्तुर, गुरु करें निस्तारा
बाबा नें पहला पत्तुर बोरा दरयाइ में पहला समँद समाना
दूजा पत्तुर बोरा दरयाइ में दूजा समद समाना
तीजा पत्तुर बोरा दरयाय में तीजा समद समाना
चौथा पत्तुर बोरा दरयाय में चौथा समद समाना
पाँचा पत्तुर बोरा दरयाय में पाँचा समद समाना
छटवाँ पत्तुर बोरा दरयाय में छठवाँ समद समाना
सतवाँ पत्तुर बोरा दरयाय में सतवाँ समद समाना
सातौं समँद आठई गंगा नौसै नदी नबाड़ा
ताल पोखरा सबई समाइ गए पत्तुरु भरि ऐ नाँइ ऐं हाँ हाँ
मूँगानाथ गामें, गुरु गोरख उस्ताद कूँ मनामें
सुन्दरनाथ अर्थामें छबि सहरी की न्यारी ऐ
चोआ-चन्दन और अरगजा आमें महक भारी ऐं
भीतर परसि कें आए पीर, भीतर ऊते आए
छवि डूँगर ऊ की न्यारी है।
डूँगर की छवि न्यारी, डोरीनाथ नें उतारी
डोरी तौ उतारी जाकी सोभा बरनी न्यारी ऐ
ऐरापति हाथी सजवाए, लख चौरासी घंट लगाए
नकुल कुमर हँदा बैठारे,
गुनु भाऊन में उड़ति दिखी रेती
चलौ रे बेटा परभी सौमोंती परो
बयन के से छूटे कुण्ड रीते पाए राधाकुण्ड
ददबल कुंड, सकल बल तीरथ गंगा में जलु नाएँ
हम परभी काए में न्हामें।

बारू रेत के जमि रहे खासे
लैकें बेद सहदेव बाँचे
माइ कमंते पूछौ एक पोथी ब्याऊ पै धरी
माता बाँचि रहीं असलोक। कै गंगाजी भईं अलोप
कै सिवसंकर संग गईं।
मोइ ब्याई कौ मरबु समानों, गंगाजी मेरी ब्वाई ने हरी
अरी माता सवारी पौहमि पै ढूढ़ि ढूढ़ि मारूँ मेरी गंगा कहाँ
लै जायगौ।
अरे गंगा में जलु नाँएँ मेरे बेटा समद करो असनान ऐं
गंगा ते चले समद पै आए समंदुर में जलु हतुनाएँ
समन्दर में जल नाँएँ मेरे बेटा कूआ करौ असनान एं
समँद चले गोला पै आए, गोला में जलु ना पायौ
अरी गोला में जलु नाँएँ मेरी माता कहाँ करें असनान एं
गोला में जल नाएँ मेरे बेटा महल करौ असनान ऐं।
गोला चले महलन में आए, महलन में जलु नाँएँ।
नेंक टिको मेरे अरजुन बेटा, ठाकुर पूजा जाऊँ
चली चली मन्दिर में आई जल की घड़िया पाई
परि मन चंगा तौ कठौटी में गंगा परभो लई ऐ साधि ऐ।
राजा बाबू उंगरी कूँ बोरें बहुतेरे भ्रम लोटें
अरे बेटा कै बारी के बेंगन तोरे कै पनवारी के पान ऐ
कै तौ प्यासी गाय हटाईं कै नोंते बामन ललकारे
कै कोई जोगी कै कोई जंगम कै कोई सिद्ध सतायौ
अरी माता ना बारी के बेंगन तोरे ना पनवारी के पान रे
ना तौ प्यासी गाय हटाईं ना बामन ललकारे
ना कोई जोगी ना कोई जंगम ना कोई सिद्ध सतायौ
परि भूरंगा सौ एक जोगना परभी बूझन आयौ
परि परभी नाईं बताई मेरी माता न्योंई दियौ बहकाय ऐ।
परि जानि गई पहँचानि गई बे आइ गए गोरखनाथ ऐ।
ब्या कौ रे औघरिया चेला हरि लै गयौ गंगा माइ ऐ।
गंगा ढूँढ़न निकरे हाँ। कौंती के पाँचों हाँ

दोसौ चौरासो

भटकत विकट उजार है हाँ
अजो कंधा गजा भीम नें धरी। माइ कमंता संग लई।
जे गंगा ढूँढ़न चले। कै पंडा परबत पै चढ़े
अजी आमत देखे पांचों पंड, पारबती न्वाँ घोटें भंग
जे पंडन देखि हँसे, कि बाबा गुफा में धँसे।

भीम—'अरे जोगी अब कहाँ जातु ऐ बदन दुराई
तू दै जा मेरो गंगा माई
परबत की करि डारूँ छार
मेरी गंगाजो हरि लाए, कबकौ हो दामनगीर

कुन्ती—खरग दुभाइ खोह में धरौ, हाथ जोरि पाँयन तर परौ

शिव—अरे बेटा एक गंगाजी भागीरथ लै गयौ राजा सगर कौ नाती
राजा सगर कौ नाती बेटा दिलीप कौ, राजा
लै गंगाजी न्यौंति चलौ दाने नें लई ऐ छुड़ाइ ऐ
जब दाने की जाँघ चीरी गंगा ने लियौ परभाइ ऐ

[ वार्ता ]

गोरख—मेरे पास भभूत कौ गोला जल में डुंग्गो डारि ऐ
जल में डुंग्गो डारि पंडवा सूखौ लेंड निकारि ऐ
सूखौ लेंड निकारि मेरे बेटा घिसि घिसि अंग लगाऊँ।
सकल बदन ते कपड़ा उतारे कूदि परे जल बीच ऐ
परि पहलौ डूबक मारी पंडवा सोने के जौ लाए
दूसरी डूबक मारे पंडवा चाँदी के जौ लाए
परि तीसरी डूबक मारें पंडवा ताँबे के जौ लाए
चौथी डूबक मारें पंडवा लोहे के जौ लाए
परि पाँचई डूबक मारें पँडवा पाँड़ो माटी लाए

कुं०—अरे बाबा सैर दलेले की रानी बाँझ। रोमति ऐ सबेरें साँझ
बुनकी कोखि हरी करै बाबा तेरी जब जानूं करामाति

वाछा—अरी भैना तेरे ऐ तीरथ कौ धाम, जोगीजती करें असनान
कोई पूरौ सिद्ध आवै बेटी बाँगर भेजरी।

दोसौ पिचासी

गो०—अरी हतिनापुर की रानी। तनें बात कही ऐ स्यानी
मेरे हिरदे बीच समानी।
तोइ गंगा दीनी कौल की। तोइ परी का और की
तुम लम्बी कूंच करौ, क बेली बागर कूं चलौ
बोलौ ई बागर कौ पीर मदद।

१०—'चलि मेरे बेटा चलि मेरे बेटा!
डिगरि चलौ औघरिया चेला हाँ
चलि मेरे बेटा डिगरि चलौ नगरी कौ लोगु दुख्याना
तम्बू मेख उखारि मेरे चेला कसना लीयौ बनाय
देसु भलौ रे पच्छिम की धरती औरू मिठबोला लोगु ऐ
पानी मांगै दूधु रे पिलामें देसु भलौ हरिआना
घर घर गोरी छाँसिली मिरगानैनी नारि
पानी मांगै दूधु रे पिमामें देसु भलौ हरिआना
देसु भलौ हरिआना बेटा दही दूध कौ खाना
अजो कामजाम हाँकि दीए। लंबेऊ कूंच कीए
जाते बोलै गोरखनाथ 'बेटा देश कौन रे

ओ०—'बाबाजी चलतूँ अगारी। बागर छोड़ि दई पिछारी
सैर कामरू धना
आसनु करौ बनाइ, तम्बू नाथ कौ तना।
हाती पीलमान लाए। तम्बू ठाड़े करवाए।
रुपि गई तम्मून की कनात। जुरि गई जोगीन की जमात
जिननें आसनु करयौ बनाइ, कि तम्मू भौंरे पै तनौ।
धायौ भूभरिया चेला। दीयौ धोबिनि कें डेरा
धोबिन आदर भाव कीयौ। जानें मंढ़ा डारि दीयौ
जानें पढ़ि पढ़ि सरसों मारी। नाथ की अकलि गम्मु करि डारी
जानें कबरा गधा बनायौ हाँकि घूरे प दीयौ।
धायौ कानीफा चेला। दीयौ धीमरि क डेरा
धीमरि आदरभाव कीयौ। जान मढ़ा डारि दीयौ
जानें पढ़ि पाढ़ सरसों मारी। नाथ की अकलि गम्मु करि डारा
जानें बकरा करि बिरमायौ। बांधि खंटा ते दयौ

बेटा बस्ती बड़ी लग्यौ परकोटा । सबु बस्ती कौ एकु लपेटा
तुम छोड़ों कूंड़ी पटकौ सोटा
तुम भाव भुमति लै आऔ चेला बेगि जाउ रे ।
कामरू की नारी । अजी विद्यामान भारी
छोड़ि बीरताल छोड़ी कालिका भमानी ।
मेंढ़ा और बकरा कीए, जोगीन के बालका
ओघड़नाथ गए तेली कें मुंडा बैलु बनायौ हाँकि पाटि में दयौ
अजी दम्मक दम्मा घानी पेलै । तेलिनि हातु सबेरौ फेरै
चुनी चोकले बे नईं खाँय, अजी पीना में सुँह मारै, प्यारु
तेलिनिया करै ।
हाथु झोरी में डारयौ । चेला सोकनाथ काढ़यौ
कर जोरि भयौ ठाड़ौ
मैं हुकमु नाथ पाऊँ । गढ़ कामरू चेताऊँ
गुरु नें पंजौ धरि दीयौ । नीरु सोखि सबु लीयौ
दुनिया प्यास तौ मरी
जब जेहरि धरि लई सीस नारि पानी कूं चली ।
नैनो मृगनैनी ओढ़ें प्रेम-पीतम्बर साड़ी
आँगी गात ना सम्हारी
चालि मधुर सी चली
जेहरि धरी उतारि नजरि नाथ की परी
गोरखनाथ धारी । विद्यामान ऐं जे भारी
इननें विद्या परकासी । विद्या बाँधि सबु लई
जब गधई कर कें नारि हांकि झोलि में दई ।
कामरू देस की सबरी महरियाँ सबु गधई करि डारीं
परि महलों रहतीं पान चबातीं बुहू घूंसि करि डारी
एक जाट नें करी लुगाई रोटीन कौ पेंड़ौ देखै ।
बोलौ बांगर ई पीर की मदद
१२—चलि मेरे बेटा डिगरि चलौ हरिआने कूँ करौ कूँचु ऐ
उखरी तम्मू और कनात । चलि दई जोगीन की जमात
जाते बोले गोरखनाथ

बेटा हरिआने कूँ चलौ
मजल्यौ मजल्यौ जोगी चाल्यौ मजल्यों पै आसनु मारयौ
आसनु मोड़ि भगम्मरु तान्यौ बैठ्यौ जलु थलु पूरि ऐ
हरिआने की सीम में बाबा नें बजाइ दयौ नाँदु ऐ
हरिआने की रानी बोली जे आइ गए भोलानाथ ऐ
अरे जा मेरे बेटा डिगरि चलौ दूध के भोजन लाइ दै
अन्न के भोजन ना मैं जेंऊँ बेटा दूध के भोजन लाइ दै।
अजी लै पत्तुर औघरिया चल्यौ
ओघड़ करी नाद में घोर। जब चौंकें जंगल के मोर
हाजुर ऐ सो भेजि माता
बाबा दूधाहारी ऐ।
अन्न के भोजन नाइ लेंउ माता बाबा दूधाधारी
कै तौ माता दूध री पिलाइ दै नाँतौ ओटि सरापु ऐ
नाद में नाँएं, गोद में नाएं दूध कहाँ ते लाऊँ
पार कें नाऐं परौसी के नाऐं दूध कहाँ ते लाऊँ
गाम में नाऐं परगने में नाँइ मैं दूधु कहाँ ते लाऊँ
अरी कैतौ माता दूध री पिलाइ दै नातौ ओटि सराप ऐ
अरे न्हाइ धोइ कुमरि चौकी भई ठाड़ी, सुरति करता ते लगाइ लई
बाबाजो मेरे ख्याल परयौ ऐ
बेटा जसरत के उदई के नाती। मेरी तुमई ते डोरि लगी ऐ
जाकी छूटी कुचन ते धार धार पत्तुर में आइ गई।
जानें पत्तुर भरयौ ऐ झकोरि दुआ मेरे गुरु की ~ इ गई।
'अरे क्या तुम देउ भोलानाथ कहा मेरें हतु नाऐ'
अजी जे तुमनें माग्यौ नाथ दूध मेरें हतु नाऐं
अरी माता नौ कोठा मारवाड़ में
छपन कोट हरिआनौ
बारह पालि मेवाति ऐ।
अन्न चाल परि जाँय।
पानी के जबाल परि जाँय

परि दूध घनेरा होइगा।
बोलौ इ.................

१२—किए कूँच पै कूँच संग सबु चेला लै लीये
राजा उम्मर के बाग नाथ नें डेरा दै दीये
'सूखे बाग में मति रहै मेरे बाबा काऊ हरियल में चलि रहना
'सूखौ से तौ हरयौ है जाइगौ आज बाग गुजरान ऐ
नगरी ते कूरौ बटोरिला बेटा जामें दै दै आगि ऐ"
धूनी दई धूआँ घुमड़ानों मार रही बनराय ऐ
परि हरी डार प हरियल बोल्यौ मुनियाँ लाल झिगारें
परि लालामी धौपरिया मारयौ गिरयौ छोड़िगौ केला
अरे बाबा गलगली बोलि गलगला बोल्यौ
साँप झिंगारयौ कलजुग की बिलैया बोली
मूँसौ दूँकतु आयौ।
परि सुप्परभात करन कौ ऐ पहरौ नगर तमासे आयौ
परि धनि धनि रे कलि गोरख जोगी हरयौ कियौ तन बागु ऐ
अरे बेटा भूँक प्यास की कोई नाँइ बूझै दंडौतन के ढेर ऐं
अरे प्यास लग्यौ औघड़िया चेला घूँटक पानो प्याइ दै
परि बाबा जौरें बाग में गोला होंतौ बागु सूखि चौं जाँतौ
अरे बेटा जा राजा नें बागु लगायौ पहलें खुदायौ होगौ कूआ।
पीर की मदद—

१३—अरे ल लई तोमा डोरि
नाथु गोला पै आयौ।
कूआ प जी पाए चौकीदार अरे तौ जलु जहरु बतायौ
जल मत पीवै नाथ अरे पीमत मरि जाइगौ
राजा नें रखवारी बैठारे।
मारें दहसति के मारें।
मैंनें जी ढूँढ़े तीनों लोक जहर मोइ कहूँ नाँइ पायौ
मैं आइ गयौ बागर देस जहर कूआ में पाइ गयौ
चेला के जी मन में पाप नाथ की टोपी लंग्गो

लँगोटी लुंग्गो
बाबा जी कौ चकमक बटुआ लुंग्गो
पाँइ खड़ाऊँ हातीदाँत की बैजंती माला लुंग्गो
बाबा की लौहरी सुमिरिनी हात की ऐ लै लुंग्गो
मुगेरी सोटा लै लुंग्गो
जाकौ कोतल घोड़ा लुंग्गो
सबरौ लेंउ असबाब नाथ कूँ ठोकि लकड़िया दुंग्गो
इतनों पापु बिचारि नाथ नें तौमा फांस्यौ
तौमा दीयौ फांसि नाथ ऐ जलु नांइ पायौ
देखे बाबरी ताल नाथ गहबरि कें रोयौ
राजा कौ नांइ दोस दास अपने करमन कौ
जो दुख लिख्यौ ऐ लिलार नाथ सोई भुगत्यौ चहियें
मन में बड़ौ घबड़ानों
अरे आयौ गुरुजी कौ नाम गोला तौ मुंहड़े जूँ उमग्यौ
पानी पाछें झमारयौ, मरुए ते लाग्यौ
अरे ढोंड़ा चलि बाज्यौ फुलवारी में लाग्यौ
अरे तौमा भरयौ ऐ झकोरि नाथ के आसन आइ गयौ
अजी तौमा धरयौ ऐ अगार ररकि पीछें भयौ ठाड़ौ
बरकिंगे भोलानाथ चेला तौ मेरौ कहाँ गयौ ऐ
बाबाजी में पाछें ठाड़ौ
अरे बेटा नेंक आगे आइजा कुल्ला करवाइजा
अरे नेंक थोरौ सौ पीलै पानी,
पानी के बंदा जौरें न जाइगौ ।
बाबा सुनि आयौ मैं पानी जहर कौ बतायौ
जहरु ऐ पानी, पीएं ते है जाउगे नाथ गुरमानी
अरे बाबा जी पीबै तौ पीलै नाथ अरे नईं लुढ़काइ दै
अरे नईं उल्ले ते पल्ले ऐ प्याइदै
अजी आकनाथ ढाकनाथ पत्थरनाथ,
नईं सबु चेलान्नें प्याइदै ।
पानी के जौरें न जांगो

[ वार्ता ]

रंगी चंगी बो भौनारी। खोटी भोंह भुलम्में डारी।
घिसि घिसि एड़ी धौवे नारि। उनके गोरख द्वार न जाइ
बाती खेंचि चूल्हि में देइ। हौलें हौलें मेरी चन्दो मगरे लेइ
झगा बिछावै सोवे नारि। पार परोसिनि जौरें न जाइ
हींस लई ब्वाइ छोड़ौ कंत। सोमत ई ब्वाके देखौ दंत
रोमति पीसै, सिनकित पवै। सदा दिलद्दर उनके रहै
तिल भोंरी मांथें मसो और कनफुटी लीक।
भाजिनों होइ तौ भाजि कंता नई बेगि मँगावै भीक ॥
अरे बनि ठनि औघड़नाथ बस्ती में आइ गयौ
माँगत जी माँगत नाथ पल्ली ओर कूँ निकरि गयौ
नाऊ न के माँऊ
जाते कोई माई मुख ना बोलै, औघड़ गलियन में डोलै
कुअटा पै चबैया, गलियन में गैरा
एक सखी न्यों कहै राज को ऐ बेटा
जाके गुरू ने खँदायौ जे तौ माँगि न जानै भीख
जाके घर में नारि करकसा
जाकें मारी बोली, जाई ते भैना है गयौ जोगी।
गुबर पाथंती नारि अरे ललना ऐ खिलाबै
अरे पलना में झुलावै
अरे तुम कहाँ गए भोलानाथ अरे मोइ न बतावै
मैया री मेरी मैं माँगन आयो भीख मेरे गुरु नें खँदायौ
जिअ देखि राजकुमार क मेरौ तौमा रीतौ
जा नंगर कौ पापी राजा रैयति लैगयौ डाँड़ि ऐ
राजा नें तौ सब परजा डांड़ी काऊ में आसति नांऐ
अरी मोइ भीक न डारै
भलौ रे नगर धरमात्मा राजा, बाबाजी तुम अभागे डोलौ
ऊँची पौरी बंक दुवारी एकदंता भूमें द्वार
रानी बाछिल नगर दुहाई जब रैयति घर पावै
बुनकें ते लै आवै बाबा जब रैयति घर पावै

गोई ग्वेई महल बताय दै ठकुरानी नाथ निवाजैं तोइ
नाथ निवाजै सबु दुख भाजै
जो तुम करौ सोई तुमें छाजै ।
रानी बाछिल की पौरि पै औघड़ कौ बाज्यौ नादु ऐ
पीर की मदद—

८४—चीर उतारि धरयौ री रानी नें सिर ते लोटा ढारयौ
एक हाथ ते लोटा ढारै दूजे ते मींड़े पींठि ऐ
सुनि लै री रुकमादे बाँदी बाबा कें डारि आ भीक ऐ
भीक लै तौ भीक दै आ नहीं बातन में बिरमाइ लै
थार भरे री गजमानिक मोती थार बाँधी भरी भिक्षा लावै
लेंतु ऐ तौ तू लै बजमारे मारूँ ढकेला चारि ऐ
परि बांदी ते बाँदी कही तब मन में है गई आगि ऐ
पकरि पाँम चौखटि ते मारूँ डाढ़ दाँत जाँइ टूटि ऐं
डाढ़ दाँत जांइ टूटि बजमारे करि करि हलुआ खाइ ऐ
परि बांदी गारी दै गई सतगुर कौ जीतब नांऐं
परि आगे आ मैया आगें आ तेरे लऊँ हाथ की भीक ऐ
परि आगें लई बुलाइ बाबा नें स्वाफी दई बिछाइ ऐ
पहलौ सोटा ऐसो मारयौ गयौ हात ते थारु ऐ
दूजौ सोटा ऐसो मारयौ भयौ चुरीन को ढेरु ऐ
तीजौ सोटा ऐसो मारयो डारयौ कनफटौ फोरि ऐ
डारि झोरिया खिबिरि गया जब बस करि बस करि होइ ऐ
परि आपनु रानी न्हवन संजौवै जोगीन पै पिटवावै
बे बाबा से घर घर डोलै बे काऊ ना मारें
तुम बाबा ते कुबचन बोलीं बाबा नें सजा लगाई
परि खाल कढ़ाऊँ तेरी, भुसभरवाइ दऊं बाबाजी ऐ लाइ दै
बोलि ऐ
अरे रानी जहाँ भेजै म्वां जाऊँ मेरी रानी बाबा माऊँ अब
न जाउँगी
परि भकर भकर बाकी आंखि बरै सोटन की मार लगावै
अरी महल चढ़ी तोइ बोलै कमंता सुनि बाबाजी बात ऐ

पीर की मदद—

१५—पतिभरता के द्वार नाथ नें नादु बजाइ दयौ
थार भरे गजमानिक मोती रानी भिच्छा लावै
लीजौ रे परदेसी बाबा जोग्गी आस्या लागी
तेरे हात की भिच्छा न लुंग्गो माता बालापन की बांझ ऐ
बांदी आई मेरी मारि कें बिड़ारी मोइ का ऐबु लगाबै
नांती हमारे पलना में झूलैं बाबा बेटा गए रे सिकार ऐं
पांच-चारि तौ घर आंगन खेलें द्वै भैंसिन पै ग्वार ऐं
जौ मैया तेरे लालु घनेरे एक फलु माग्यौ दैना
तीरथ बरत करामें बुहतेरे तेरा तोइ मिलामें
सुनियों री मेरी पार री परौसिन जा बाबा के बोल ऐं
मैं आई बाबा पै मांगन बाबा बेटा मांगै
तुम से गुरु मैंने सेऐं घनेरे पूरी मेरी काऊनें न पारी
हां जो सेओ जो निगुरौ सेओ सतगुरु भेटयों नांइ ऐ
जाइ नांइ सेवै माता मेरे गुरु ऐ हरयौ री कीयौ तेरौ बागु ऐ
नामु सुन्यौ रे जानें हरे रे बाग कौ सीतल भयौ रे सरीरु ऐ
कौन गुरु रे तुम का के चेला कहा तिहारौ नाम ऐ
'चेला गोरखनाथ कौ औघड़िया मेरौ नामु ऐ'
नामु सुन्यौ गोरख जोगी कौ जाकौ सीतल भयौ सरीरु ऐ
हाँ बाबा जी बैठि जा गुरु कह देउ मन की बात ऐ
चारि घरी रे ब्वातन बिरमायौ तौ जूँ भोजन है गए त्यार ऐं
आ बाबा जी बैठि जा गुरु बैठि कें देउ जिमाइ ऐ
लै पत्तुर आगें धरयौ जाइ भरि दै राजकुमारि ऐ
दाबि भरूँ तेरौ पत्तुर फूटै बहि में भोजन छीजें
छोटौ पत्तुर मुकति घनेरी कहौ नाथ क्या कीजै
सैज ई लैन सहज ई दैना सहज करौ ठकुरानी
सहज ई सहन करौ ठकुरानी पत्तुरु सब की करै सम्बाई
अरे बाबा बारह बहँगी पकमान समाइ गए दस बूरे के मौंट ऐं
परि सोलह कलस जामें घी के समाइ गए पत्तुरु भरिऐ नाँइ।
उझकि उझकि पतिभरता देखै भरै न रीतौ होइ ऐ

पत्तुरु पूजि छत्तरु पूजि कालकंट भाजें दूरि
जा भंडार ते आवै सदा भरपूर
अलहदास करते की बानी
क्या करते कूँ क्या करें
रीते मन्दिर फेरि भी भरें
जो बाबा महरि करें
आगें आगें औघड़ चेला जाके पीछें राजकुमारि ऐ
जबई बाग किनारें आई सतगुर की खुलि गई तारी
मैं बाबरिया नगर खँदायौ बेटा घरबारौ बनि आयौ
कै रे ठगी तैनें गाई माई कै रे ठग्यौ घरबारौ
नाँइ ठगी मैंनें गाई माई नाँइ ठग्यौ घरबारौ
सबा लाख बागर की रानी सेवा करन तेरी आई
सेवा करन तेरी आई लटधारी बाबा भोजन भौतिक लाई।
'जा मैया पै सेवा न होइगी बेटा जा घर राजु रिस्याइ ऐ'
'जोगी नाव परी मँझधार पार मोइ करिजा रे जोगी
नामना बाबा रहि जाइगी तेरी।
मो घर कोई न रिसाइ पिया परदेस गयौ मेरौ
आसरौ बाबा आइ कें लियौ ऐ तेरौ
परि जे कंचन सी देह खाक में लगाइ लऊँ तन में
सेवा की बाबा लागि रही मन में
हमरी माता तिहारौ तौ रहनों महरी मन्दिर न्यां जंगल कौ बासा
अरे बाबा तुम तौ रहियों महरी मन्दिर में न्याईं करूँ गुजरान ऐ
अरी माता तिहारौ तौ खानों पानु मिठाई, हमारौ आक धतूरा
अरे बाबा तुम तौ खइयों पानु मिठाई में आक धतूरौ खाऊँ
परि दाब काटि करि लीयौ बिछौना आसन लेंति बनाइ ऐ
परि चौदह सौ धूनी रोजु लगावै चौदह सैनु डारि डारि आवै
परि मूँड़ छबरिया हात बुहरिया केसन से पग झारें
परि एक हात से सुआ पढ़ावै दांए ते ढोरति ब्यारि ऐ
परि सुआ पढ़ामत गनिका तिर गई बाछलि तिरि गई गोरख ते
चारि महीना परे जड़कारे जाड़ेन के जमि गए पारे

चारि महीना परी धौपरी रमि गयौ बोलन हारौ
परि बोलन हारौ रमि गयौ माँटी रही निधान ऐ
पच्छिम दिसा की आँधी आई बाछिल कौ बँध्यौ मट्टूला
चारि महीना घोरि घोरि बरस्यौ ऊपर घासु हरिआनी
कानों में पंछी अंडा धरि गए सिकुला है उड़ि जाना
परि बाछलि बमई है गई सरप रहे लिपटाइ
बारह बरस में तीनि दिन बाकी जागे गोरखनाथ ऐं
परि सुनिलै रे औघड़िया चेला बो माई कहाँ गई ऐ
परि कुंड जराइ दई आगि खबरि मोइ नाँइ रही ऐ
परि जोगी उठ्यौ लहराइ हाथ जई पतबरी
सीसु बचायौ नाथ पिंजरा झारि डार्यौ
परि सिर पै धरि दियौ हातु भमानी करि डारी ऐ
तू अपने घर जाउ तपस्या पूरन भई
मैं सोइ गई भोलानाथ तपस्या नांइ भई
अरी ऐसे भोजन लाउ ब्वा दिन लाई री
हुकम देउ तौ जांउ बे हुकमैं ना जाइबे की
अज्ञा मांगि भोरी माइ महल पग धारै
पीर की मदद

१६ - सब पीरों में पीर औलिया जाहरपीर दिमाना है
दोनों जौरुआ मारि गिराए कीया राज अमाना ऐं
डिल्ली के आलमसाह बास्याइ बिरगाह बना ई ऐ
हेमसहाय नें कलस चढ़ाए, दुनिया झारत आई ऐ
मकुना हाती जरद अम्बारी जिही तुम्हारे काम का
नवलनाथ साँची करि गामें बासी बिन्दाबन धाम का जी
ठगन बिरानी आस ठगिनी आमति ऐ
भैना मिलि लै कंठ मिलाय भौतु दिन बिछुड़ी जी
अरी जोगी कौ का दोसु सरीरु तुजाइ लौ री
गुर गारी मति देइ कोढ़िन है जाइगी
गुरुन के पूजौ पाँय गुरु नोंति जिमाइलै री

गुरु मेरे भोलानाथ भैंनि मति कोसै री
कासी सहर ते पंडित आए री पुस्तक लै आए री
पुस्तक लाए मेरी भैनि भौतु समझाई री
'अजी आजु नगर में तीज भैना कपड़ा मोइदै री
'जे कपड़ा ना देंउ और लै जइयौ री
'अरी गुन में दै दै आगि पुराने भैना मोइ दै री'
'अरी दुहरे तिहरे थान रेसमी जोरा री
कम्मर के लै जाओ जामें बड़े बड़े झब्बा री
नैंनू की चादरि लैजा जामें जरद किनारी री
मिसुरू की चादरि लैजा जामें गोटा लगि रह्यो जी
'अरी ऐसे मति बोलै बोल करूँगी हत्यारी री
बगुदा लैं लीओ हात बुरज पै चढ़ि गई री
सुनौ बस्ती के लोग याइ हत्या दै देंउ री
तेरे पिछआरें नदी जाई में बहि जाउँगी री
तेरे अँगना में कुइया भड़कि मरि जाउँगी री
अरी छै पैंसेरी बिसु खाँउ टका भरि तोइ देंउ री
पौनी ते फारूँ पेटु सरबा में डूबूं री'
अरी ना कपड़ा ना देइ नांइ मुखते बोलै री
कलि की असलि भमानी जानें बगदि बुलाइ लई री'
कपड़ा दिए उतारि जबै मन फूली री
फूली अँगना समाइ कुठीला रानी है गई री
अरे सेरक चामर रांधि नाथ पै आवै रे
भोजन धरे एं अगार ररकि पीछें भई ठाड़ी री
अरे भोजन भोग लगाइ महर करि मोपै रे
बाबा जी भोजन भोग लगाइ महरि करि मोपै रे
अजी बरकिंगे भोलानाथ बेटा बे माई नांएँ रे
अजी औघड़ भरि गयौ साखि औरु ना आवै रे
बो माई पिअरी पिअरी ब्बाइ बोलें बोलु न आवैं रे
बेटा बो माई हति नाँइ हलमुष्टी कहाँ ते आई री
बेटा बो माई हति नांइ बेटा जीभ घनेरी लाई री

अरे बेटा बुही ऐ गाई गुई है माई ला बटुआ दरिआई
अजी बटुआ में डारयौ हातु जाइ है जौ पाए रे
अरी सत के तौ लै जाइ फलै औरु फूलै री
अरी बे सत के लै जाइ होत मरि जाइगो री
अजी डाढ़ी में दै दैंउ आगि नाथ मति कोसै रे
पीर की मदद

'अरी मैना जोगी डिगरे जांइ राँड़ तैनें सेऐ री।
अरे भरि बहँगीन में मालु बाग पगु धारे री।
ठाड़ौ रहौ जोगी तनक तुम ठाड़े बाबा जी
गाइ दुहाई मैंनें खीरि रँधाइ लई जोगी जी
गाइ दुहाई मैंने खीरि रँधाई सौ मन कीनी लपसी
ऐ तेरे काजैं मैंने गुदरी सिमाइलई तेरे चेलन कूं टोपी
मैंने तौ जानी सतगुरु मिल्यौ अरे बाबा निकरयौ ऐ असलि करीलु
बाबा जी निरफल है गए नौऊ न्यौरता
अरी मेरी निरफल है गई ग्यास्स जी
ऐ पति पै खेली नौऊ न्यौरता
अरे बाबा संपति पै उजई ग्यास्सजी
अरी ऐसी फाबरी मारि बेटा ठगिनी आबै री
ऐसी फाबरी मारि बेटा इतमें न आबै रे
सुन्यौ फाबरी कौ नांउ मैया गहबरि रोबै रे
ठाड़ौ रहि बीरा रे बाट बटोहिया मेरे मा के जाए हो जी
अरे तैनें कहूँ देखे गोरखनाथ जी
अरी धूनीन में ते भौंरा बन्यौ 'अरी माता क्या पूछति ऐ मोइ
अरे जिन धूनी में भौंरी जरि मरी, अरी मैं फूल पहुँचाऊ बाके गंगजी

बाबा जी पेड़ जो बए बमूर के मैं आम कहाँते खांउ ऐ
मैया परि तेरी सूरति तेरी मूरति तेरे नगर कोई औरु ऐ
मेरी सूरति मेरे कपड़ा माकी जाई बहना
परि महलन में तौ मोइ ठगि लाई भाँग प्याइ गई तोइ ऐ

मैया ब्वा ठगिनी ऐ ठगि लै जान्दै माता ग्वाइ ठगै भगमालु ऐं
परि सेवा मारी गई मैया औरु करै फलु पाबै
बाबाजी अब सेवा कैसें करूँ जोगी डिगमिग डोलै नारि ऐ
परि अब सेवा कैसें करूँ माता धौरे परि गए कार ऐं
बाबाजी अब सेवा कैसें करूँ बाबा हालन लागे दाँत ऐं
बाबा परि मौति बुढ़ापा आपता सबु काऊ कूँ होइ ऐ
पीर की मदद

१८—अरे दाब काटि करि लीयौ बिछौना आसन लेति बनाइ ऐ
अरे खलका छोड़िकें गोरख चाले ठाकुर पै कीनी फिरादि ऐ
ठाकुर ज्ञानी न्यों उठि बोल्यौ चौं आयौ म्हारे लोकों में
रानी बाछलि करी तपस्या फलु दीजो पति भरता कूँ
परि नाँद में नांएं बेद में नांएं फलु नांएं चारथौ जुग में
गोरख चाले ठाकुर चाले जब आए सिबसंकर पै
महादेव जोगी न्यों उठि बोल्यौ चौं आयौ म्हारे लोकों में
अजो बाबा पतिभरता नें करी तपस्या फलु दीजो पतिभरता कूँ
ठाड़ी गवरिया गुदरी हलाबै फलु ना पायौ गुदरी में
अरे जोगी नाँद में नाँय बेद में नांइ फल ना पायौ गुदरी में
परि गुदरी में फलु नाँइ चारों जुग में
परि तीनों भिलिकें म्हाते चाले तब आए ब्वा जोतों में
अरी बरती जोति में गोरख समाने समूति लाए मांसे भरि
अंगु मलैया माँथे मलना गूगर को डरी बनाई
परि निरंकाल की करी खोखला अन्तर के भीतर लाया
परि जा गूगर कूँ लैजा माता होइगा गूँगा पीरु ऐ
बाबाजी हाल की आई तोते द्वै फल लै गई
मोइ गूँगा गैला दीयौ।
अरी गूँगो नांएं बाबरो नांएं सच्चा जाहर पीरु ऐ
अरी जोरन की नापैदि करै बांगर कौ भूँजै राजु ऐ
अरी जोरन की नापैदि
पीर की मदद
अरे लई ऐ दरांती हात रानी बौंटे जौ बनावै री

अरी खाइ लै मेरी भेनि तेरें नरसिंह होइगौ री
होइगौ पूत-सपूत बड़ौ मरदानों री
अरी खाइलै छजुआ की नारि तेरें भजुआ होइगौ री
अरी होइगौ पूतु सपूतु बड़ौ मरदानों री
लीली बंधी ऐ घुड़सार जानें सबदु सुनायौ री
दूध कुड़िला संगयाइ गूगुरु घुरवायौ री
अरी खाइलै मेरी बीर तेरें लीला होइगौ री
होइगौ पूत सपूतु बड़ौ मरदानौ री
अरी गोरखनाथु मनाइ रानी गूगुरखायौ री
अरी गोरखनाथु मनाइ रानी घट में डारै री
अरी धौरानी जिठानी भैना जुरि आओ आंगन भरि आयौ री
धौरानी जिठानी बैठि मंगल तुम गाओ री
'अरी सब सब के तौ री तुम पैरों लागौ, अरी तुमारी होइ
ललना औतार
बड़ी बड़ी रानी बआई बैठीं तखत पै, खस खस के बँगला हो जी
कुघरी गई ऐ जाकी सुघरी ए आई, घर घर की कामिनि हो जी
नांदौ भी बाढ़ौ चिरजौ जी जीओ जी, मेरी बाछलि भैना हो जी
अरी कि तेरें होइ बेटन औतार
अरी कि तेरें धरिंगे सांतिए द्वार जी,
सब सब के तौ रानो पैरों लागी, सीलमंतिनि रानी होजी
आजु अपनी नन्दुलि के लागी हति नांइ
मेरे पैरों री तू तौ नांइ लगी मेरी भावज प्यारी हो जी
अरी तोइ आजु नगर ते देउंगी निकारि हां हो जी
मेरे मेरे पैरों री तोइ तौ नंगर ते मैं तौ ऐसी निकारि दूँ जी
मेरी भावज प्यारी हो जो
जैसें दूध मखारी हो जी
तेरं तेरें पैरों मैं तौ कबऊ न लागूँ मेरी नन्दुलि प्यारी हो जी
मेरें हुकमु गुरु कौ नाँइ
अरी तू तौ री नन्दुलि ऐसें बनाई जैसें भगनी की हांई हो जी
अरी बआनें सीया ऊ दई ऐ निकारि

तेरें करें ते भैना कछूना होइगौ मेरी नन्दुलि प्यारी जी
मो पै किरपा करिंगे गोरखनाथ जी
मान हरायौ जे तौ, म्वां ते आई ननदुलि छबीलदे अपने
बाबुल ते चुगली खाई हो जी
लाज बी घनेरी जी, परदा घनेरे मेरे, गरुए से बाबुल हो जी
आजु बहूजी नें परदा डारथौ ऐ फारि हाँजी
सौने की नाँदी रेसम की भोरी अरे क जानैं जोगिनि कूँ
दई ऐं गहाइ ए
बड़े बड़े लट्ठा जानें धूनी में जराए मेरे गरुए से बाबुल हो जी
अजी सबरी दौलति दई ऐ लुटाइ जी हाँ
हाँ दौलति लुटाई जानें भली रे करी ऐ मेरे गरुए से बाबुल हाँजी
बारह बारह बरस जे तौ बागन रहि आई मनधारी राजा होजी
अजी जे तौ जोगीन कौ गरभु लैकें आई हाँ होजी
राजा रे बाबू कोई सुनि जौ रे पावै मेरे गरुए से बाबुल जी
मेरे सगाई ब्याह बन्द हैजाँगे जी हाँ ।
अपने बीरन कौ मैं तौ ब्याहु करबाऊँ मेरे गरुए से बाबुल जी
अजी अपनी ननदुलि कौ डोला लैकें आँऊ हो जी हाँ
"बेटा री होतौ मैं तौ ब्याह समभामतौ मेरी बेटी छबील दे हो
अजी कि मेरी बहूजी ते कछू न बस्याइ जी हाँ
सुघरी गई ऐ जाकी कुघरी जो आई मेरी बेटी छबीलदे हो
अरी क मैंनें बेटा ते प्यारी राखी जी
सेवानु करिकें जाकौ बेटा जौ आयौ अरे कि जानें काबुल ते
मुजरा कीयौ आइ जी
तेरौ तेरौ मुजरा मैं तौ कबऊ न लुंगो मेरे देवराय लाला हे
अजी कि बहूजी नें परदा डारथौ फारि हाँ ।
दूजौ दूजौ मुजरा जानें उम्सर माऊँ कीयौ मारु देस के
राजा हाँ
जानें नीचे कूँ नवाइ लई नारि हाँ ।
तीजौ-तीजौ मुजरा जानें बाबुल माऊँ कीयौ देवराय लाला जी
अरे कि जेतौ मुजरा पै देंतु जुआबुजी

तेरौ तेरौ मुजरा मैं तौ जबई रे लुंगो मेरे देवराय लालाजी
आजु तुम बहूजी ऐ जौ डारौंगे मारि
म्वाँते चल्यौ ऐ मारू देस कौ राजा पहुँच्यौ ऐ महलन जाइ
जुरि आई घर घर की कामिनी जी
जे तौ गामें बधाई हाँ जी
अजी कि जाकौ लौटि आयौ राजाजो
ऐब असबाब जाके सबु ढकि जाँगे
अरी क जाके धरिंगी साँतिए द्वार हाँ
रानी तौ जी ठंडे तौ पानी गरम धरावै बेटी संजा की जी
अजी अपने बलमै उबटि न्हवाइ रही जी
बलम न्हवायो जाइ दिलु न सुहायो घर घर की कामिनि हो जी
अजी क मौपै हुँगे बाबा सहाइ जी ऐ हां
तेरी बेंदुलि के मैं तौ पेरों न लागी मेरे घर के बलमा हो जी
अजी क तिहारी भैना नें चुगलई बबुल ते खाइ लई जी
सौने की थारी रे भोजन लाई तुम जेंलेउ राजा हो जी
अजी क तुम तौ भोजन जें लेउ चित्त लगाइजी हां
'जेंमत हो सो हम तौ जें तौ चुके हैं मेरी घर कामिनि हे
मोइ रामु जिमावै जब जेऊँ हो जी
ऐसी तौ रानी मोइ फिरि न मिलैगी मेरे करलम करता हो जी
ऐसी सौने में मिल्यौ ऐ सुहागु जी हां
ऐसी पतिभरता मोइ फिरि ना मिलैगी मेरे गरूए से बाबुल हो जी
अजी पतिभरता ऐ लगाइ रह्यौ दोसु जी हाँ
बाबुल कौ तौ मैं तौ कहनों न मानू मेरे सिरी ठाकुर हो
अजी कि अबई सतजुग पहरौ चलि रह्यौ जी हाँ
एक दिन ऐसौ आवै सतगुज जावै कलजुग आवैगौ में गरूए से बाबुल हो जी
अजी क जाकूँ बेटा दिंगे बाबुल ऐ फिटकारि हाँ जी
मैं तौ तेरौ कहनों रे मानि तौ रह्यौऊँ गरूए से बाबुल जी

आजु पतिबरिता ऐ डारूँगो मारि जी ए हां।
तौपै तौ बेटी बाबुल मारी न जाइगी जानें कौन से गोत को बेटी हो जी

जा भगनी के पीछे सारू जी हाँ
साँझ भई ऐ माई भयौ तो अंधारयौ मेरे गरूए से बाबुल हो जी

आंते चलैगो रे सारू देस कौ राजा देवराय लाला हो जी
अजी क जितौ पहुँच्यौ ऐ महल मंझार हो जी
चँदन किंवरी मारी खोलि खोलि दीजो मेरे घर की री कामिनि हो जी

अजी क जानें कुँदी तौ दीनी ऐ खोलि जी हाँ
रानी भी सोई जा कौ राजाऊ सोयौ मेरे करतम करता हो जी
अजी क जा राजाऐ नींद न आवै जी हां
आधी रे निकरि गई जाकी अधर रैनि आई हो जी
अजी क जानें खांड़ौ तौ लीयौ निकारि ऐ हाँ
पहलौ पहलौ खाँड़ौ जा नें रानी माऊँ ओज्यौ हो जी
अजी क जापै है गए गोरखनाथ सहाइ
दूजौ दूजौ खाड़ौ जानें ओज्यौ रे देस कौ राजा ने जी
अजी क जापै दुरगे भई ऐ सहाइ जी ए हाँ
तीजौ तीजौ खांड़ौ रे जानें मारु माऊ ओज्यौ देस के राजा हो
सीसु बचैगौ जाकौ चोटी कटि जाइगी मेरे करतम करता हो
अजी क राजा रोवै जार बेजार हो जी
बारह बारह बरस तू लौ उबटि न्हवायौ खांड़े दुधारा हो जी
अजी क गांडू तू न भयौ सहाय जी
अरे क तैनें रानी डारी गांडू मारि हां
गोरख तुही।

यहाँ पर गीत का आरम्भ मात्र दिया गया है। गीत बहुत बड़ा है। यहाँ गुरुगुग्गा की कथा मात्र देना ही पर्याप्त होगा।

बहिन* के भड़काने पर भाई देवराय+ ने पहले तो बाछल को मार डालना चाहा पर जब तलवार चल ही न सकी तो बाछल को घर से निकाल दिया। वह एक रथ पर सवार होकर अपने पिता× के यहाँ जाने को प्रस्तुत हो गयी। मार्ग में एक स्थान पर बैल पानी पीने को रुके, वहाँ एक सर्प ने बैलों को डस लिया। बाछल बड़ी दुखी हुई। तभी गर्भस्थ गुग्गा ने चमत्कार दिखाया। उसने बाछल को स्वप्न दिया कि पास में नीम का पेड़ है। उसकी शाखा तोड़ कर गुरु गोरखनाथ का स्मरण कर बैलों को झाड़ दो, विष उतर जायगा। बाछल ने इसी प्रकार विष उतार दिया, मायके पहुँची। वहाँ बाछल को बड़ा कष्ट रहता। तब गुग्गा ने गर्भ में से गुरु गोरखनाथ का स्मरण किया और प्रार्थना की कि आप पिताजी को सद्बुद्धि दें। मैं यदि यहाँ जन्म लूँगा तो उचित नहीं होगा, वे मां को लिवा जायँ। गुरु गोरखनाथ ने देवराय को स्वप्न दिया, जिससे भयभीत हो वे बाछल को लिवा ले गये। गुग्गा का जन्म हुआ। गुग्गा कुछ बड़ा हुआ तो शिकार को निकला उसे बड़ी प्यास लगी। एक कुँए पर ब्राह्मणी पनिहारी से उसने पानी मागा। ब्राह्मणी ने कहा—मिट्टी के घड़े हैं, उनसे कैसे पानी पिलाऊँ, वे खराब हो जायँगे। वह दोनों घड़ों को सिर पर रख कर चलने को तय्यार हुई। गुग्गा ने क्रोध में भरकर एक बाण से दोनों घड़े फोड़ दिये। ब्राह्मणी पानी में तर हो गयी। उसने गुग्गा को शाप दिया, मा बाछल ने जैसे तैसे शान्त किया।

उधर कारू ( कामरूप ) में धूम नगर के राजा संजा की बेटी सिरियल की सगाई के लिए पुरोहित भेजे गये। उन्होंने गुग्गा से

*टेम्पल महोदय ने जो स्वाँग दिया है उसमें इसका नाम 'साचरदेई है' इस गीत में 'छबीलदे' है।

+टेम्पल महोदय के स्वाँग में यह नाम 'जेवर' है जो देवराय का अपभ्रंश हो सकता है।

×ब्रज के गीत में पिता का नाम 'कान' है, जिन्होंने गोवर्धन में 'मानसी'-गंगा, की पार बँधवाई है। टेम्पल महोदय के गीत में बाछल का पिता गजनी का राजा था।

सगाई कर दी, विवाह की तय्यारियाँ हो रही थीं कि देवराय को मृत्यु हो गयी। यह समाचार संजा को मिला। उसने बेटी को अभागिनी समझ कर गुग्गा से उसका विवाह न करने का सन्देश भेज दिया। इससे बाछल बहुत दुखी हुई। तब गुग्गा घर से निकला। एक बंशी बनाई। जंगल में जाकर वह बंशी बजाई। जितने भी नाग थे वे जग पड़े। वासुकि ने सोचा यह बंशी बजाने वाला कौन है? तातिग नाग को भेजा। उसने वासुकि को समस्त समाचार दिया। वासुकि ने तातिग को नियुक्त किया कि जाओ, गुग्गा का कार्य करो, वह गोरखनाथ का शिष्य है। तातिग कारू पहुँचा। उसने सिरियल को डस लिया और ब्राह्मण गुग्गा बना कर विष उतारने भेजा। जब राजा सिरियल का गुग्गा से विवाह कर देने का बचन दे दिया तब सर्प सिरियल का विष चूस लिया। धूमधाम से विवाह कराके गूगा घर बागड़ में आ गया। उसकी इच्छा अपने दोनों मौसेरे❀ भाइयों को देखने की हुई। वह भाइयों से मिला। भाइयों ने गुग्गा से आधा राज्य मांगा। उस प्रार्थना पर जब किसी ने ध्यान नहीं दिया तो वे गुग्गा को शिकार के लिए लिवा ले गये और उसे मारने के लिए दो बार तलवार चलाई, पर हर बार निष्फल हुए। तब गुग्गा ने उन पर अपना वार किया। दोनों के सिर काटकर उसने माँ को दिखलाये माँ ने उसे धिक्कारा और कहा—मुझे मुँह मत दिखाना। गुग्गा बहुत दुखी हुआ, उसने पृथ्वी माता से प्रार्थना की वह उसे अपनी गोद में ले ले। पृथ्वी ने कहा—मुसलमान जमीन में दफनाये जाते हैं, हिन्दू चिता पर चढ़ते हैं। तू अजमेर रत्नहाजी और ख्वाजा खिज्र के पास जा और कलमा पढ़ आ, मैं तुझे ले लूंगी। वह अजमेर गया। वहाँ कलमा पढ़के घर लौटा और जमीन में समा गया।

ब्रज में तो गुग्गा की जाहरपीर के नाम से ज्योति ही जगाई जाती है और जागरण किया जाता, पर मारवाड़ तथा पंजाब में तो

❀ टेम्पल महोदय के स्वाँग में गुग्गा की मौसी का नाम 'काछल' दिया गया है और दोनों भाइयों का नाम अरजन और सुरजन दिया गया है।

'नाग-पंचमी' को गूगा-पंचमी कहते हैं, इस दिन घर-घर में गूगा की मानता होती है।

यहाँ देवी जागरण के प्रसंग में ही जाहरपीर के जागरण का विवरण दे दिया है। यथार्थ में जारहपीर का जागरण किसी भी मानता में कभी किया जा सकता है। यह जागरण नाथ लोग कराते हैं। वैसे भादों का महीना गुग्गा के जन्म का महीना है, उसी में उसकी पूजा विशेष होती है।

वैशाख में अखतीज का त्यौहार तो मात्र त्यौहार है। घट-पूजन होता है। किसी कथा कहानी या गीत का इस दिन कोई स्थान नहीं। पर 'आस चौथ' पर कहानी होती है, गाज पहनी जाती है। 'गाज' का अभिप्राय बादलों की 'गरज' से है। जब गरज सुनी जाती है, तभी यह गाज पहनी जाती है।

ज्येष्ठ-आषाढ़ में केवल एकादशी ही महत्व के दिन हैं। जेठ में निर्जला एकादशी होती है, आषाढ़ में धौंधा धरनी एकादशी होती है। एकादशी तो सभी महिनों में व्रत मानी जाती हैं। इस व्रत के दिन कहीं कहीं कथा भी होती हैं, पर अब उस कथा का प्रचार नहीं मिलता। उस कथा का लिखित रूप हिन्दी के हस्तलिखित ग्रंथों की खोज में मिला है। इस दिन गीत भी होते हैं एक गीत यह है :

*[ एकादशी व्रत का गीत ]*

चरतु भरतु लछिमनु रामु पढ़ौ तौ हरि की एकादशी
झूठीं कहते झूठीं सुन्ते झूठीं साखें जे भरते
अरे इन पापनि सों भये कूकुरा घर घर घूँसत जे फिरते ॥चरतु०॥
चोरी चुगली औरु परनिन्दा कपट बुराई जे करते
इन पापनि सों भये बहिलबा आखें बाँधे वे चलते ॥ चरतु ॥
साँची कहते साँची सुन्ते साँची साकें जे भरते
इन धर्मनिसों भये बादसाहि भरीं कचहरिनि बे बैठे ॥ चरतु० ॥
गउऊ दान अरु अन्नदान औ कन्यादान सदा करते

इन धर्मनिसों भये बादसाहि चढ़े बिमाननि वे फिरते ॥चरतु०॥
सूरज समुही कुल्ला करते जल में जूठनि जे डारें
इन पापनि सों भये सिड़ौआ ऊँचे चढ़िकें चिल्लाने ॥ चरतु० ॥
तुलसीदास भजो भगवानैं हरि चरननि की बलिहारी ॥चरतु०॥

इस गीत में पाप और पुण्य के फलों का दिग्दर्शन कराया गया है। श्रावण का महिना आते ही ब्रज के जन जन की वाणी मुखर हो उठती है। वर्षा हो चुकी होती है। चारों ओर हरियाली छा जाती है। धुले हुए वृक्ष अनोखी मनोरमता से विभासित हो उठते हैं। श्याम जलदों को आकाश में उमड़ता देखकरकभी कभी उसकी गरज से होड़ करता हुआ मोर कूक उठता है, उसकी कुहुक प्रान्त में तीखी तलवार की भाँति एक ओर से दूसरी ओर निकल जाती है। दादुर अलग अपना राग अलापते सुन पड़ते हैं। झिंगुर झिनकारने लगता है। जन ही नहीं, बन, नदी, नद, तालाब, भी विविध संगीत-मयी ध्वनियों से गूंज उठता है। स्थान-स्थान पर वृक्षों पर झूले पड़ जाते हैं, वहाँ मैदानों में पुरुष पेंगे बढ़ाते दिखाई पड़ते हैं। घरों और वाटिकाओं में झूलों पर स्त्रियाँ झूलती होती हैं, प्रायः संध्या और रात्रि के समय। यह महिना गीतों का महिना कहा जाय तो अत्युक्ति नहीं होगी। प्रतिदिन एकानेक नये नये गीत और नये नये स्वर इस महिने में सुनने को मिलते हैं। विविध भावों का उद्वेलन झूले के दोलन के साथ होता मिलता है। इस महिने में प्राचीन काल का आनंदातिरेक भरा रहता है। प्राचीन काल में, जबकि यातायात की आधुनिक सुविधायें नहीं थीं यह विधान था कि 'चातुर्मास' में बाहर गये हुए घर आ जायँ। सभी प्रवत्स्यपतिकायें इस महिने में अपने पति की बाट जोहती थीं और उनके आ जाने पर आनन्द मग्न हो जाती थीं। इस महिने में पति के आ जाने पर उन्हें यह सुविधा होती थी कि अपने भाई के घर जा सकें। प्रेम का साक्षात प्रवाह माँ-बहिनों: स्त्रियों में लहरें लेने लगता है और वह शतशः गीतों में परिणत होकर भूमि को रसमय कर देता है।

सावन के गीत अगणित हैं। उन्हें हम कई विभागों में बाँट सकते हैं—




ऋतु-शोभा और भूला के गीतों को साधारणतः अलग-अलग नहीं किया जा सकता। ऋतु-शोभा के सभी गीतों में भूले का समावेश नहीं मिलेगा, पर भूले के प्रायः सभी गीतों में ऋतु-शोभा का उल्लेख किञ्चित अवश्य हुआ है। भूले के लिए ऋतु तो पृष्ठ-भूमि ही है।

ऋतु-शोभा में रिमझिम मेह की प्रधानता है : "रिमझिम रिमझिम मेहा बरसत"। रिमझिम मेह में तो पावस की मनोरम प्रवृत्ति का ही परिचय है, पर मेह की फुहार, नन्हीं-नन्हीं बूँदें और नन्हीं-नन्हीं फुहारें तो रस से सिक्त किये देती हैं। ये नन्हीं-नन्हीं बूँदरियाँ कारे कारे बादरों से ही तो छन के आ रही हैं। बादर उमड़ रहे हैं, मेह के ढङ्ग हो रहे हैं। घटायें साधारण नहीं, घनघोर हैं, उनमें बिजली भी चमक जाती है। पपीहा 'पीउ' 'पीउ' कर रहा है, कोयल कूक रही है, और शोर मचाती है। ऐसा हरियल सामन आ गया है। बाग में बहाली ( बहार ) छा गयी है। बाग में—

गेंदा हजारी रौसन खिलि रह्यौ, चम्पा खिल्यौ है अपार
बेला चमेली फूलौ मोतिया फूलौ हार सिंगार।
अजब सुगन्धी आली उड़ि रही झुकी है कदम की डार।

